इतिवृत्त की क्रमधारा सर्वथा उपेक्षणीया ही रही है, जबकि आज के युग का समस्त प्रज्ञाकौशल इस मनः-शरीरकथा पर ही विश्रान्त है। इन प्राकृत भावों का साटोप वर्णन ही आज 'इतिहास' जैसी पावन अभिधा से समन्वित माना जारहा है, इति नु महती भ्रान्तिर्प्राकृतमानवस्य।

## ३२–दिग्देशकालात्मिका प्रकृति से परिपूर्ण पश्वादि प्राणी, एवं प्रकृति से अपूर्ण मानव, तथा लक्षीभूत प्राणीसर्ग—

**मानवेतर पशु–पक्ष्यादि समस्त प्राणी परिपूर्ण हैं अपने वर्त्तमानकालानुबन्धी प्राकृत स्वरूप से, जबकि स्वयं मानव प्रकृत्या अपूर्ण ही प्रमाणित हो रहा है।** अवश्य ही मानव रुष्ट हो सकता है हम पर, इस धारणा से। किन्तु वस्तुस्थिति कुछ ऐसी ही है। मानवेतर प्राणियों का सञ्चालन स्वयं प्रकृति करती है, कर रही है। अतएव इन्हें स्व-स्व- मनःशरीर-तन्त्रों की व्यवस्था के लिए स्वयं अपनी ओर से कोई प्रयास नहीं करना पड़ता। बात अत्यन्त सूक्ष्म है। जबतक मानव अपने मनःशरीर-धरातल से पृथक् होकर इस प्राणीसर्ग को लक्ष्य नहीं बना लेता, तबतक इसे इन प्राणियों के प्राकृत जीवन का साक्षात्कार नहीं होसकता।

## ३३–संस्कारात्मक 'उक्थ से शून्य प्राणीजगत्, प्रकृति से नियन्त्रिता तज्जीवनपद्धति, प्रकृत्यैव स्वतः प्राप्त तत्प्राकृत ज्ञान, एवं तन्मूला प्राकृत–प्राणियों की प्राकृत–पूर्णता—

प्राणियों में संस्कार से कोई स्वतन्त्र उक्थ नहीं बनता। अपितु इनका सम्पूर्ण कर्म्मकलाप जन्म से ही, प्रकृति के द्वारा ही निर्द्धारित रहता है। जहाँतक, जिस सीमातक इनकी प्रकृति का साम्राज्य है, उस सीमा-पर्य्यन्त ये निःशङ्क हैं। निरातङ्कितमानस बन कर जीवनयापन करते रहते हैं ये उस सीमा में, जब कि अन्य प्राणी अपनी सीमा में रहते हुए इनको खाते भी रहते हैं। छोटे चींटों, अथवा चींटियों की उस धारावाहिक पङ्क्ति पर दृष्टि डालिए, जो अपने नियत बिलस्थान से निकलकर प्रकृति के द्वारा निर्म्मित निश्चित पथ से प्रकृतिप्रेरणा से ही खाद्य–कणों की ओर गमनागमन में तल्लीन रहते हैं। बड़े चींटे, चिडियाँएँ, और भी कतिपय प्राणी इनका संहार भी करते रहते हैं, खाते भी रहते हैं। किन्तु यह पङ्क्तिप्रवाह प्रक्रान्त रहता है। यही उदाहरण प्रमाणित कर रहा है कि, इनमें कोई सांस्कारिक ज्ञान नहीं है। अतएव न ये भूत को याद कर सकते, न भविष्यत् की चिन्ता। अपितु दोनों से निश्चिन्त बन कर ये तो वर्त्तमान में हीं तल्लीन रहते हैं, और यही इनकी प्राकृत पूर्णता है। अपनी सीमित प्रकृति का अतिक्रमण कदापि नहीं करते, नहीं कर सकते ये प्राकृत प्राणी। यही इनकी पूर्णता है, जिसके लिए इन्हें किसी प्रकार की शिक्षा–अध्ययन–आदि की कोई आवश्यकता नहीं रहती। इनके मूल–प्राकृत बीज में हीं वह सम्पूर्ण अध्ययन प्रकृत्या ही निश्चित रहता है, जिसमें न्यूनाधिक्य का अवसर नहीं है।

## ३४–कपोत के दृष्टान्त–माध्यम से पूर्णता का समन्वय—

स्वस्थान से शत क्रोश पर गया हुआ, किंवा भेजा गया कपोत पुनः अपने उसी नियत स्थान पर लौट आएगा, जब कि मानव कभी कभी दिग्भ्रान्त भी बन जाया करता है। कपोत की स्थानानुगति प्रकृति